भीष्म उवाच

**न चेच्छक्यमवस्रष्टुं वैरमेतत् सुदारुणम्।**
**अनुजानामि कर्ण त्वां युद्धयस्व स्वर्गकाम्यया ॥ ३४ ॥**

भीष्मने कहा—कर्ण! यदि यह भयंकर वैर अब नहीं छोड़ा जा सकता तो मैं तुम्हें आज्ञा देता हूँ, तुम स्वर्गप्राप्तिकी इच्छासे युद्ध करो ॥ ३४ ॥

**निर्मन्युर्गतसंरम्भः कृतकर्मा रणे सह।**
**यथाशक्ति यथोत्साहं सतां वृत्तेषु वृत्तवान् ॥ ३५ ॥**

दीनता और क्रोध छोड़कर अपनी शक्ति और उत्साहके अनुसार सत्पुरुषोंके आचारमें स्थित रहकर युद्ध करो। तुम रणक्षेत्रमें पराक्रम कर चुके हो और आचारवान् तो हो ही ॥

**अहं त्वामनुजानामि यदिच्छसि तदाप्नुहि।**
**क्षत्रधर्मजिताँल्लोकानवाप्स्यसि धनंजयात् ॥ ३६ ॥**

कर्ण! मैं तुम्हें आज्ञा देता हूँ। तुम जो चाहते हो, वह प्राप्त करो। धनंजयके हाथसे मारे जानेपर तुम्हें क्षत्रियधर्मके पालनसे प्राप्त होनेवाले लोकोंकी उपलब्धि होगी ॥ ३६ ॥

**युध्यस्व निरहङ्कारो बलवीर्यव्यपाश्रयः।**
**धर्म्याद्धि युद्धाच्छ्रेयोऽन्यत् क्षत्रियस्य न विद्यते ॥ ३७ ॥**

तुम अभिमानशून्य होकर बल और पराक्रमका सहारा ले युद्ध करो, क्षत्रियके लिये धर्मानुकूल युद्धसे बढ़कर दूसरा कोई कल्याणकारी साधन नहीं है ॥ ३७ ॥

**प्रशमे हि कृतो यत्नः सुमहान् सुचिरं मया।**
**न चैव शकितः कर्तुं कर्ण सत्यं ब्रवीमि ते ॥ ३८ ॥**

कर्ण! मैं तुमसे सत्य कहता हूँ। मैंने कौरवों और पाण्डवोंमें शान्ति स्थापित करनेके लिये दीर्घकालतक महान् प्रयत्न किया था; किंतु मैं उसमें कृतकार्य न हो सका ॥ ३८ ॥

संजय उवाच

**इत्युक्तवति गाङ्गेये अभिवाद्योपमन्त्र्य च।**
**राधेयो रथमारुह्य प्रायात् तव सुतं प्रति ॥ ३९ ॥**

**संजय कहते हैं**—राजन्! गङ्गानन्दन भीष्मके ऐसा कहनेपर राधानन्दन कर्ण उन्हें प्रणाम करके उनकी आज्ञा ले रथपर आरूढ़ हो आपके पुत्र दुर्योधनके पास चला गया ॥ ३९ ॥

इति श्रीमहाभारते भीष्मपर्वणि भीष्मवधपर्वणि भीष्मकर्णसंवादे द्वाविंशत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १२२ ॥

इस प्रकार श्रीमहाभारत भीष्मपर्वके अन्तर्गत भीष्मवधपर्वमें भीष्म-कर्णसंवादविषयक एक सौ बाईसवाँ अध्याय पूरा हुआ ॥ १२२ ॥

( दाक्षिणात्य अधिक पाठके १½ श्लोक मिलाकर कुल ४०½ श्लोक हैं )

**भीष्मपर्व सम्पूर्णम्**

| | अनुष्टुप्छन्द | ( अन्य बड़े छन्द ) बड़े छन्दोंको ३२ अक्षरोंके अनुष्टुप् मानकर गिननेपर | | कुल योग |
|---|---|---|---|---|
| उत्तर भारतीय पाठसे लिये गये श्लोक | ५६१०॥ | (२९९॥) | ४११।॥― | ६०२२।― |
| दक्षिण भारतीय पाठसे लिये गये श्लोक | ७१॥ | ( ४॥ ) | ६≡ | ७७॥≡ |
| भीष्मपर्वकी सम्पूर्ण श्लोक-संख्या | | | | ६१०० |

## श्रवणमहिमा

वैशम्पायन उवाच

**इत्येतद् बहुवृत्तान्तं भीष्मपर्वाखिलं मया।**
**श्रुण्वते ते महाराज प्रोक्तं पापहरं शुभम् ॥ १ ॥**

वैशम्पायनजीने कहा—महाराज! बहुत-से वृत्तान्तोंसे भरा हुआ यह सम्पूर्ण भीष्मपर्व मैंने तुमसे कहा है और तुमने श्रोता बनकर सुना है। यह पर्व सम्पूर्ण पापोंका नाश करनेवाला और शुभ है ॥ १ ॥

**यः श्रावयेत् सदा राजन् ब्राह्मणान् वेदपारगान्।**
**श्रद्धावन्तश्च ये चापि श्रोष्यन्ति मनुजा भुवि ॥ २ ॥**
**विधूय सर्वपापानि विहायन्ते कलेवरम्।**
**प्रयान्ति तत् पदं विष्णोर्यत् प्राप्य न निवर्तते ॥ ३ ॥**

राजन्! जो सदा वेदोंके पारङ्गत विद्वान् ब्राह्मणोंको इस पर्वकी कथा सुनायेगा और जो मनुष्य इस भूतलपर श्रद्धापूर्वक इस पर्वको सुनेंगे, वे सम्पूर्ण पापोंको नष्ट करके अन्तमें यह शरीर छोड़कर भगवान् विष्णुके उस परमपदको प्राप्त करेंगे, जहाँ जाकर जीव इस जगत्‌में नहीं लौटता है ॥

**तस्मात् सर्वप्रयत्नेन भारतं भरतर्षभ।**
**श्रृणुयात् सिद्धिमन्विच्छन्निह वामुत्र मानवः ॥ ४ ॥**

भरतश्रेष्ठ! अतः इस लोक या परलोकमें सिद्धिकी इच्छा रखनेवाला मनुष्य पूर्ण प्रयत्नपूर्वक महाभारतको अवश्य सुने ॥ ४ ॥

**भोजनं भोजयेद् विप्रान् गन्धमाल्यैरलंकृतान्।**
**भीष्मपर्वणि राजेन्द्र दद्यात् पानीयमुत्तमम् ॥ ५ ॥**

राजेन्द्र! भीष्मपर्व सुन लेनेपर मनुष्य ब्राह्मणोंको गन्ध और माल्य आदिसे अलङ्कृत करके उत्तम भोजन कराये तथा पवित्र जलका दान करे ॥ ५ ॥

